# भल्लटशतक

[माहेश्वरी संस्कृत टीका, हिन्दी एवं अंग्रेज़ी
अनुवाद सहित आलोचनात्मक संस्करण]

डॉ० वेदकुमारी घई
डॉ० रामप्रताप

मेहरचन्द लछमनदास पब्लिकेशन्स
नई दिल्ली-२

काश्मीरककविभल्लटकृतं

# भल्लटशतक

[माहेश्वरी संस्कृत टीका, हिन्दी एवं अंग्रेजी अनुवाद सहित
आलोचनात्मक संस्करण]

डा० वेदकुमारी घई
डा० रामप्रताप
संस्कृत विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय

सर्वविक्रयाधिकारी




मेहरचन्द लछमनदास
नई दिल्ली-११० ००२

प्रकाशक :
मेहरचन्द लछमनदास पब्लिकेशन्स
1, दरियागंज, नई दिल्ली-110 002

यह पुस्तक जम्मू विश्वविद्यालय की आर्थिक सहायता
से प्रकाशित की गई है।

प्रथम संस्करण
1985




मुद्रक :
श्री भारत भारती प्राईवेट लिमिटेड
1, दरियागंज, नई दिल्ली-110002

KASHMIRI POET BHALLAṬA'S

# BHALLAṬAŚATAKA

[A critical edition with Sanskrit commentary of Maheśvara, Hindi and English translations.]

**Dr. Vedkumari Ghai**
**Dr. Rampratap**
Department of Sanskrit, Jammu University

*Sole Distributors*




**MEHARCHAND LACHHMANDAS**
**NEW DELHI-110 002**

# FOREWORD

Kashmir has been a cradle of Indian culture and civilization since very early times. This beautiful valley is renowned not only for its natural beauty but also for its poetry, philosophy and other intellectual achievements.

This book containing about 100 verses of the Kashmiri poet Bhallaṭa has been critically edited and translated in Hindi and English by Dr. Ved Kumari Ghai and Dr. Ram Pratap of Jammu University. The value of this edition is enhanced with the inclusion of an old Sanskrit commentary from the pen of a south Indian writer, Maheśvara, which has been published for the first time. It is a relieving feature of Sanskrit studies that these get equal response from all parts of India and are thus an important factor for national integration.

The verses of this Śataka are full of satire and suggestion and give a clear picture of real life. This type of poetry has its eternal value and is relevant even today. Thus this literary composition is a welcome addition to the Sanskrit literature. I hope the scholars and students of Sanskrit language will find the book interesting and useful.

M. R. PURI

Jammu Tawi
November 14, 1984

## कृतज्ञता ज्ञापन

जम्मू विश्वविद्यालय के कुलपति प्रो० मनसाराम पुरी के प्रति हम हार्दिक आभार प्रकट करते हैं जिन्होंने इस पुस्तक का प्राक्कथन लिखकर हमें उत्साहित किया है।

श्री एस० भास्करन् नायर, डाइरेक्टर, विश्वेश्वरानन्द विश्वबन्धु वैदिक शोध संस्थान, होशियारपुर ने भल्लटशतक के मलयालम लिपि में लिखे हस्तलेख को उपलब्ध करा कर तथा पढ़ कर हमारी सहायता की है, एतदर्थ हम उनका हृदय से धन्यवाद करते हैं। जम्मू विश्वविद्यालय के केन्द्रीय पुस्तकालय, मद्रास की गवर्नमेन्ट ओरियण्टल मैन्युस्क्रिप्ट्स लाइब्रेरी तथा अडियार की अडियार लाइब्रेरी के अधिकारियों को हस्तलेख प्रदान करने के लिए धन्यवाद देते हैं। इस पुस्तक की प्रैस कापी तैयार करने में हमारे शिष्य डा० केदारनाथ, डा० भारतभूषण तथा श्री प्रशान्तकुमार आचार्य का सराहनीय योगदान रहा है। वे हमारे आशीर्वाद के पात्र हैं।

इस ग्रन्थ के प्रकाशन के लिए आर्थिक सहायता प्रदान कराने तथा अन्य प्रकार का सहयोग देने के लिए जम्मू विश्वविद्यालय के कुलसचिव, श्री केवलकृष्ण गुप्ता तथा सहायक कुलसचिव, श्री वाचस्पति शर्मा के प्रति भी हम अपना आभार प्रकट करते हैं। इसकी छपाई तथा साजसज्जा में मैसर्स मेहरचन्द लछमनदास पब्लिकेशन्स के अधिपति श्री सुदर्शनकुमार ने विशेष परिश्रम किया है। इसके लिए हम उनके कृतज्ञ हैं।

जम्मू तवी
१६ नवम्बर, १९८४

वेदकुमारी घई
रामप्रताप

# Acknowledgements

We deem it a great privilege to express our sincere gratitude to Professor M. R. Puri, Vice-Chancellor, Jammu University, for writing the Foreword.

We are greatly obliged to Shri Bhaskaran Nair, Director, V. V. R. I., Hoshiarpur for making available to us Ms No. 3800 of Lal Chand Collection and for rendering great help in its reading. The help of the librarians of Government Library, Madras, Adyar Library, Adyar and the Central Library of Jammu University is also acknowledged for providing us the copies of the manuscripts.

Our thanks are due to the University of Jammu for sanctioning a subsidy and to Shri K. K. Gupta, Registrar and Shri V.P. Sharma, Assistant Ragistrar (Publications) for taking interest in its publication. We have pleasure in expressing our affectionate feelings to our students, Dr. Kedar Nath, Shri Bharat Bhushan and Shri P. K. Acharya, who have helped us in the preparation of press-copy. Finally, we are grateful to Shri Sudarshan of Messers. Meharchand Lachhmandas Publications, New Delhi for taking pains to bring out this work in the present form.

Jammu Tawi
November 16, 1984

**Vedkumari Ghai**
**Rampratap**

# विषय सूची

## CONTENTS

# सम्पादकीय

## १. संस्कृत कविता को कश्मीर का योगदान

संस्कृत कविता तथा काव्यशास्त्र की विभिन्न विधाओं के प्रणयन में कश्मीर के कवियों तथा काव्यशास्त्रियों का महान् योगदान रहा है। सहज प्रतिभा के धनी इन महाकवियों ने मुक्तककाव्य, महाकाव्य, खण्डकाव्य, गीतिकाव्य, ऐतिहासिक काव्य, धार्मिक काव्य तथा नीतिकाव्यादि सभी प्रकार के काव्यों की रचना की है। यदि भल्लट, कल्हण, बिल्हण, शम्भु, जोनराज तथा श्रीवर आदि कश्मीरी कवियों की रचनाओं को संस्कृत साहित्य में से निकाल दिया जाये तो गुण और परिमाण में बहुत थोड़ा साहित्य संस्कृत भाषा के पास रह जायेगा। साहित्यशास्त्र के रस, अलङ्कार, रीति, वक्रोक्ति, ध्वनि एवं औचित्य जैसे विभिन्न सम्प्रदाय कश्मीर की घाटी में उपजे और पनपे हैं। यह बात दूसरी है कि भरत, दण्डी, विश्वनाथ, विश्वनाथदेव एवं पण्डितराज जगन्नाथ आदि आचार्य कश्मीरेतर हैं। परन्तु इन आचार्यों की संख्या अल्प ही है। वस्तुतः भामह, वामन, उद्भट, रुद्रट, आनन्दवर्धन, महिमभट्ट, अभिनवगुप्त, मम्मट और क्षेमेन्द्र आदि कश्मीरी आचार्यों की कृतियों के बिना प्राचीन भारतीय काव्यशास्त्र अस्तित्वहीन सा हो जायेगा। वितस्ता नदी तथा डल झील के इस हरे भरे प्रदेश में पुरातन काल से ही दर्शन, काव्य तथा समालोचना सम्बन्धी महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ लिखे जाते रहे हैं जिनसे कश्मीर की गरिमा भारत की सीमाओं को भी लाँघकर दूर दूर तक जा पहुंची है। यह शास्त्रीय ज्ञान तथा ग्रन्थरचना की परम्परा आज भी विद्यमान है। परन्तु इस दिशा में उल्लेखनीय परिणाम प्राप्त करने के लिए विशेष योजना, कड़ी तपस्या और घोर साधना की आवश्यकता है। हस्तलिखित ग्रन्थों के प्रकाशन, प्रकाशित ग्रन्थों के अनुवाद तथा समालोचना एवं नई मौलिक कृतियों से यह उज्ज्वल परम्परा जीवित रह सकेगी। प्रस्तुत संस्करण इस दिशा में एक विनम्र प्रयास है।

## २. मुक्तक का लक्षण

*शब्दकल्पद्रुम* में मुक्तक की व्युत्पत्ति इस प्रकार दिखलाई गई है— मुक्तकं क्ली० (मुच्यते स्मेति। मुच्+क्त संज्ञायां कन्) काव्यविशेषः।[1] इस व्युत्पत्ति

---

1. राजा राधाकान्तदेवविरचित **शब्दकल्पद्रुम**, तृतीय काण्ड, सं० ७२६ (दिल्ली, १९६१)

के अनुसार मुक्तक शब्द का प्रयोग नपुंसक लिङ्ग में होता है तथा यह काव्य-विशेष का वाचक है। यह स्वयं मुक्त होता है अर्थात् एक मुक्तक का दूसरे से सम्बन्ध नहीं होता है। ***अग्निपुराण*** में इस मुक्तक का प्रमुख वैशिष्ट्य चमत्कार को उत्पन्न करना बताया है—

मुक्तकं श्लोक एवैकश्चमत्कारक्षमः सताम् ।[1]

सहृदयों के लिए चमत्कार उत्पन्न करने में समर्थ एक ही श्लोक मुक्तक होता है। किन्तु यह चमत्कृति किन किन बातों पर निर्भर रहती है इसकी चर्चा पुराणकार ने नहीं की। केवल 'श्लोक एवैकः' कहकर मुक्तक को अनन्यापेक्षी स्वीकार किया गया है। इसे कथावस्तु, रस, गुण, चमत्कार आदि के लिए अपने पैरों पर खड़ा होना पड़ता है। ***काव्यादर्श*** में दण्डी ने मुक्तक का प्रतिपादन करते हुए बताया है कि मुक्तक महाकाव्य के अन्तर्गत ही आ जाता है—

मुक्तकं कुलकं कोषः सङ्घात इति तादृशः ।
सर्गबन्धाङ्गरूपत्वादनुक्तः पद्यविस्तरः ।।[2]

मुक्तक, कुलक, कोष और सङ्घात भेद सर्गबन्ध (महाकाव्य) के अङ्गमात्र हैं। इसलिए यहाँ इन पद्यरूपों का विस्तार नहीं किया गया है। 'मुक्तकं पद्यान्तर-मुक्तं श्लोकान्तरनिरपेक्षम् एकमेव पद्यम्'[3] अर्थात् मुक्तक अन्य पद्य से मुक्त (निरपेक्ष या स्वतन्त्र) होता है। एक ही पद्य जब वाक्य और वर्ण्य वस्तु की दृष्टि से पूर्ण हो अर्थात् वाक्यान्वय और विषय की पूर्णता की दृष्टि से अन्य पद्य की अपेक्षा न रखता हो तो वह मुक्तक कहलाता है। ***अमरुशतक*** और ***भल्लटशतक*** के अलग अलग श्लोक मुक्तक के उदाहरण हैं। कुलक वाक्यान्वय की दृष्टि से परस्परसम्बद्ध श्लोकसमूह का नाम है। सामान्यतः पाँच श्लोकों के वर्ग को कुलक कहा जाता है। मुक्तक पद्यों के विषयानुसार संग्रह का नाम कोष है। जैसे ***आर्यासप्तशती*** और ***सुभाषितावली*** आदि। परिमित कथावस्तु से युक्त एवं एक ही छन्द में ग्रथित ***मेघदूत*** आदि प्रबन्धात्मक रचनायें सङ्घात कहलाती हैं।

***साहित्यदर्पण*** के अनुसार भी मुक्तक छन्दोबद्ध स्वतन्त्र पद्य होता है—

छन्दोबद्धपदं पद्यं तेन मुक्तेन मुक्तकम् ।[4]

1. अग्निपुराण, ३३७, २३-२४
2. काव्यादर्श, १,१३
3. वही १, १३ वृत्तिभाग
4. साहित्यदर्पण, ६,३१४

छन्द से निबद्ध एकाकी और दूसरे श्लोक की अपेक्षा न रखने वाले पद्य को मुक्तक कहते हैं। मुक्तक के लिए छन्दोबद्ध या वृत्तगन्धि होना अनिवार्य धर्म है।[1]

***आर्यासप्तशती*** और ***गाथासप्तशती*** की आर्यायें और गाथायें भी मुक्तकों का एक रूप हैं। इनको जब अप्रस्तुतप्रशंसा अलङ्कार के माध्यम से प्रस्तुत किया जाता है तो ये अन्यापदेश मुक्तक कहलाते हैं। अप्रस्तुतप्रशंसा वह अर्थालङ्कार है जहाँ किसी अप्रस्तुत वाच्य के कथन से प्रस्तुत व्यङ्ग्य का बोध कराया जाता है। इसके पाँच भेद हैं—

१. अप्रस्तुत वाच्य कारण से प्रस्तुत व्यङ्ग्य कार्य का उपस्थापन।

२. अप्रस्तुत वाच्य कार्य से प्रस्तुत व्यङ्ग्य कारण का उपस्थापन।

३. अप्रस्तुत वाच्य सामान्य से प्रस्तुत व्यङ्ग्य विशेष का उपस्थापन।

४. अप्रस्तुत वाच्य विशेष से प्रस्तुत व्यङ्ग्य सामान्य का उपस्थापन।

५. सादृश्य के आधार पर अप्रस्तुत वाच्य से प्रस्तुत व्यङ्ग्य का उपस्थापन।

यह अन्तिम समात्समा अर्थात् समान गुण से समान गुण का बोध कराने वाली अप्रस्तुतप्रशंसा कभी श्लेष से होती है तो कभी बिना श्लेष के। चमत्कारपूर्ण अन्यापदेश मुक्तकों का यही अप्रस्तुतप्रशंसा मूल आधार है। समय बीतने पर आगे जाकर हिन्दी साहित्य में प्रचलित अन्योक्ति, सतसई, दोहा और सोरठा इसी मुक्तक की परम्परा में आते हैं। उर्दू के शेर और फ़ारसी की रुबाई भी मुक्तक की शैली कही जा सकती है। हिन्दी में ***बिहारी-सतसई***, ***गुञ्जन*** और ***दीपशिखा*** इसी शैली पर लिखे काव्य हैं। ***बिहारीसतसई*** की प्रशंसा में यह उक्ति प्रचलित है—

सतसैया के दोहरा ज्यों नावक के तीर।
देखत में छोटे लगें घाव करें गम्भीर॥

नावक के तीर से अभिप्राय है वह छोटी नली में रखे हुए पाँच दस बाण जो इकट्ठे लक्ष्य पर चलाये जाते हैं।

---

1. वृत्तगन्धोज्झितं गद्यं मुक्तकं वृत्तगन्धि च। —साहित्यदर्पण, ६,२६५

## ३. मुक्तक का स्वरूप एवं भेद

प्रबन्धकाव्य (महाकाव्य) और मुक्तककाव्य में स्वरूपभेद है। प्रबन्धकाव्य के रसास्वादन में कथावस्तु की गति तथा पात्रों के चरित्र का विकास भी सहायक होता है। पात्रों के विषय में बने तत्तत्संस्कार उन पात्रों की उक्तियों को बोधगम्य बनाते हैं तथा रसानुभूति के सम्पादन में सहायता देते हैं। कथावस्तु की कौतुकपूर्ण रमणीयता भी पाठक के हृदय को आकर्षित करती है और आगे के घटनाक्रम को जानने की उत्सुकता उसे शीघ्रातिशीघ्र आगे बढ़ने को प्रेरित करती है। इस उत्सुकता के कारण प्रबन्धकाव्य के अनेक नीरस पद्यों की ओर पाठक का ध्यान नहीं जाता और वहाँ काव्य के गुण दोषों की अनुभूति सामूहिक रूप से होती है। दस बीस सरस पद्यों के बीच दो चार नीरस पद्य भी खप जाते हैं परन्तु मुक्तककाव्य में पाठक को प्रत्येक पद्य के गुण दोष स्पष्ट दिखाई पड़ते हैं क्योंकि आनन्दानुभूति के लिए कुछ समय तक उसका हृदय केवल एक पद्यविशेष पर ही टिका रहता है। वहाँ न तो पात्रों के विषय में पाठक के बने हुए संस्कार ज्यादा काम करते हैं और न ही पूर्व घटनाक्रम से समुत्पादित उसकी भावी घटनाओं की ओर उन्मुखता होती है। इसीलिए मुक्तककाव्य का चमत्कारक्षम होना आवश्यक माना गया है। समय समय के अनुसार इस चमत्कृति तथा रमणीयता की परिभाषा चाहे बदलती रही हो परन्तु मुक्तक में तत्तत्समयानुसार उस रमणीयता के प्रतिपादक सभी उपकरणों की उपस्थिति अपेक्षित समझी जाती रही है। जब कोई मुक्तक ब्रह्मानन्द सहोदर रस द्वारा पाठक के हृदय को आनन्दमग्न करके उसे अन्य विषयों से विरत करा देता है तभी वह सफल मुक्तक कहा जा सकता है। आनन्दवर्धन ने अमरुक के मुक्तक पद्यों की प्रशंसा करते हुए एक एक मुक्तक को प्रबन्धकाव्य के समकक्ष रख दिया है—

मुक्तकेषु हि प्रबन्धेष्विव रसबन्धाभिनिवेशिनः कवयो दृश्यन्ते यथा ह्यमरुकस्य कवे र्मुक्तकाः शृङ्गाररसस्यन्दिनः प्रबन्धायमानाः प्रसिद्धा एव।[1]

प्रबन्धकाव्यों के समान मुक्तकों में भी रस में आग्रह रखने वाले कवि पाये जाते हैं जैसे अमरुक कवि के शृङ्गार रस को प्रवाहित करने वाले प्रबन्ध काव्य सदृश (विभावादि से परिपूर्ण) मुक्तक प्रसिद्ध ही हैं। कश्मीरी महाकवियों द्वारा लिखे गये इन मुक्तकों के अनेक भेद हैं। इनमें अन्यापदेश या

1. ध्वन्यालोक, ३, ७ वृत्तिभाग

अन्योक्ति प्रधान मुक्तकों का प्रमुख स्थान है। इनके अतिरिक्त शृङ्गार, नीति, भक्ति, वैराग्य, उपदेश आदि विषयभेद से मुक्तकभेद देखे जाते हैं। कविता यदि जीवन की आलोचना है तो अन्यापदेश मुक्तक अवश्य इस कसौटी पर खरे उतरते हैं क्योंकि इनमें कविहृदय की वे गहरी अनुभूतियाँ प्रकट होती हैं जिन्हें वह अभिधा से नहीं कह पाता है। व्यङ्ग्योक्तियों का सहारा लेकर कवि लता, पुष्प आदि के माध्यम से मानव जीवन के मार्मिक सत्यों का प्रकाशन हृदय और मस्तिष्क दोनों पर गहरी चोट करता है। इस शैली पर सर्वप्रथम लिखा गया शतक कश्मीर के कवि भल्लट का ***भल्लटशतक*** है। इसके कुछ ही पद्य अन्योक्ति शैली से बाहर हैं। शम्भु की ***अन्योक्तिमुक्तालता*** भी इसी श्रेणी में आती है। आनन्दवर्धन का ***देवीशतक***, अवतार का ***ईश्वरशतक***, लोष्ठक का ***दीनाक्रन्दनस्तोत्र*** और कल्हण का ***अर्धनारीश्वर*** भक्तिपरक मुक्तक काव्य हैं। क्षेमेन्द्र के ***चतुर्वर्गसङ्ग्रह*** और ***चारुचर्या*** उपदेशात्मक हैं। शिल्हण का ***शान्तिशतक*** वैराग्यपरक है। मुक्तककोष-ग्रन्थों में कश्मीर के जल्हण की ***सूक्तिमुक्तावली***, वल्लभदेव की ***सुभाषितावली*** तथा श्रीवर की ***सुभाषितावली*** प्रसिद्ध हैं। इन सङ्ग्रहों में बहुत से संस्कृत कवि कश्मीर के हैं परन्तु दौर्भाग्य से उनकी समूची रचनायें उपलब्ध नहीं होतीं। सुभाषित सङ्ग्रहों में बिखरे पद्यों से ही उनके विषय में अनुमान लगाया जा सकता है।

## ४. भल्लट का जीवन तथा समय

आनन्दवर्धन (सन् ८५०-९०० ई०) ने अपने ग्रन्थ ***ध्वन्यालोक*** में बिना नाम दिये ***भल्लटशतक*** के 'परार्थे यः पीडामनुभवति भङ्गेऽपि मधुरः'[1] इस मुक्तक को लिया है। इससे प्रतीत होता है कि भल्लट आनन्दवर्धन के समकालीन युवा कवि थे जिनकी रचनाओं से जनता को परिचित जानकर आनन्दवर्धन ने नाम देने की आवश्यकता नहीं समझी। कल्हण ने ***राजतरङ्गिणी*** में कश्मीर के राजा शङ्करवर्मा के समय का वर्णन करते हुए भल्लट का उल्लेख किया है। गुणियों के सङ्ग से विमुख रहने वाले उस राजा के राज्य में भल्लट जैसे कवियों को बड़ा कष्टमय जीवन बिताना पड़ रहा था। एक ओर बड़े बड़े कवि वेतन रहित रहकर जीवन का भार ढो रहे थे, दूसरी ओर बोझा उठाने वाला जडबुद्धि लवट दो हजार दीनार वेतन के रूप में पा रहा था। उसने अपने को नीच कुल में उत्पन्न होने वाला प्रमाणित कर दिया था। उसने संस्कृत भाषा

1. भल्लटशतक, ५३; ध्वन्यालोक, ३,४१ वृत्तिभाग

को गाली देना प्रारम्भ कर दिया था।[1] शङ्करवर्मा का राज्यकाल ८८३ ई० से ९०२ ई० तक था। अतः भल्लट का समय ९वीं शताब्दी का उत्तरार्ध तथा दसवीं शताब्दी का पूर्वार्ध माना जा सकता है। सम्भवतः भल्लट ने शङ्करवर्मा के पिता अवन्तिवर्मा का वह राज्यकाल भी देखा था जिसमें मुक्ता-कण, शिवस्वामी, आनन्दवर्धन तथा रत्नाकर जैसे महाकवियों को सम्मान प्राप्त हुआ था।[2] रत्नाकर, शिवस्वामी तथा आनन्दवर्धन जैसे प्रौढ़ महा-कवियों के मुकाबले में भल्लट तब तक शायद विशेष प्रसिद्धि नहीं पा सके होंगे। तभी कल्हण ने इन नामों के साथ भल्लट को नहीं रखा।

## ५. *भल्लटशतक* की व्यङ्ग्योक्तियाँ

भल्लट ने *भल्लटशतक* में अन्यापदेश अथवा अन्योक्ति का आधार लेकर तत्कालीन समाज के उच्च वर्ग के अयोग्य व्यक्तियों के ऊपर फब्तियां कसी हैं। इन उक्तियों में कथन का विषय जडपदार्थ एवं पशु, पक्षी आदि प्राणी रहते हैं। परन्तु जो बात इन पदार्थों तथा प्राणियों पर घट रही होती है वही बात इनके अतिरिक्त अन्य व्यक्तियों पर भी चरितार्थ होती है। भल्लट की इन उक्तियों में कविहृदय की मार्मिक पीड़ा तथा तत्कालीन समाज के प्रति तीव्र प्रतिक्रियापूर्ण मनःस्थिति दिखाई पड़ती है। इन में से कतिपय व्यङ्ग्योक्तियाँ यहाँ दिखाई जा रही हैं।

मान्धाता जैसे उदारहृदय अवन्तिवर्मा के राज्यकाल की सुखसुविधाओं से परिचित भल्लट ने जब शङ्करवर्मा के राज्य में विद्वानों की उपेक्षा और जनता का शोषण देखा तो उनका पीड़ित कविहृदय सूर्य और अन्धकार के प्रतीक के माध्यम से बोल उठा—

पातः पूष्णो भवति महते नोपतापाय यस्मात्
कालेनास्तं क इह न ययुर्यान्ति यास्यन्ति चान्ये।
एतावत्तु व्यथयतितरां लोकबाह्यैस्तमोभि-
स्तस्मिन्नेव प्रकृतिमहति व्योम्नि लब्धोऽवकाशः॥
(भ०श०, ११)

1. त्यागभीरुतया तस्मिन् गुणिसङ्गपराङ्मुखे । आसेवन्तावरा वृत्तीः कवयो भल्लटादयः ॥
निर्वेतनास्सुकवयो भाटिको लवटस्त्वभूत् । प्रासादात्तस्य दीनारसहस्रद्वयवेतनः ॥
कल्पपालकुले जन्म तत्तेनैव प्रमाणितम् । क्षीबोचितापभ्रंशोक्ते दैवी वाग् यस्य चाभवत् ॥
—राजतरङ्गिणी, ५,२०४-६

2. मुक्ताकणः शिवस्वामी कविरानन्दवर्धनः ।
प्रथां रत्नाकरश्चागात् साम्राज्येऽवन्तिवर्मणः ॥ वही ५, ३४

सूर्य का अस्त हो जाना महान् कष्ट की बात नहीं क्योंकि काल आने पर कौन इस दुनियां से नहीं चल बसे ? दूसरे भी जा रहे हैं और जाते रहेंगे, पर सबसे अधिक दुःख तो इस बात का है कि सूर्य के जाते ही इस लोक से बाहर के अन्धकारों ने विशाल नभ पर अधिकार जमा लिया है।

यह अन्योक्ति दो बिम्ब उपस्थित करती है। एक है सूर्य के प्रकाश से प्रदीप्त सुनहले दिवस का, जिसकी महत्ता और उपादेयता का अनुमान कश्मीर की बर्फीली घाटियों में रहने वाले ही लगा सकते हैं और दूसरा है गहरी काली अमावस की रात का। कवि ने अभिधा से कुछ नहीं कहा पर अन्धकार का काला साया हृदय पर गहरी चोट करता हुआ कवि के हृदय की व्यथा का परिचय दे देता है। अवन्तिवर्मा के निधन के बाद किसी सामान्य स्तर के नृप का उदय भी लोगों की विरह व्यथा को दूर नहीं कर सकता था, पर कवि को यह देखकर और भी दुःख होता है कि अब क्षुद्रहृदय व्यक्ति ही अन्धकार को नष्ट करने को तैयार हो रहे हैं। कैसी विडम्बना है !

गते तस्मिन् भानौ त्रिभुवनसमुन्मेषविरह-
व्यथां चन्द्रो नैष्यत्यनुचितमतो नास्त्यसदृशम्।
इदं चेतस्तापं जनयतितरामत्र यदमी
प्रदीपाः संजातास्तिमिरहतिबद्धोद्धुरशिखाः ॥
(भ०श०, १३)

पता नहीं किस चाटुकार ने एक कीड़े को खद्योत नाम दे दिया है जो नाम अर्थ में सूर्य को छोड़ कर चन्द्र तक को भी नहीं छूता—

सूर्यादन्यत्र यच्चन्द्रेऽप्यर्थासंस्पर्शि तत्कृतम्।
खद्योत इति कीटस्य नाम तुष्टेन केनचित् ॥ (भ०श०, १४)

भल्लट देख रहा था कि अब लक्ष्मी दुष्टों के पास ही पहुँचती है, सज्जनों के पास नहीं। यही नहीं, विद्वानों की सदुक्तियाँ भी उसे सहन नहीं होतीं। स्वच्छन्दचारिणी अभिसारिका के माध्यम से कवि ने निजी व्यथा कही है। स्वच्छन्दचारिणी दुष्ट अभिसारिका लक्ष्मी गहरे अन्धकार भरे रास्तों से जाती हुई गुणी जन के भूषणों की आवाज को भी सहन नहीं कर पाती—

श्रीर्विशृङ्खलखलाभिसारिका
वर्त्मभिर्घनतमोमलीमसैः।
शब्दमात्रमपि सोढुमक्षमा
भूषणस्य गुणिनः समुत्थितम् ॥ (भ०श०, ७)

परिणामस्वरूप गुणियों ने अपने गुणों को छिपा लिया है। शङ्करवर्मा के शासन के अत्याचारों के विरुद्ध आवाज़ उठाने की बुद्धि रखने वाले मनीषी धनापहरण की शंका से चुप बैठे हैं कि यदि कहीं हमारे आन्तरिक गुणों का पता चल गया तो यह राजसी ठाठ क्षण भर में छिन जायेंगे। ऐसे किसी सुप्तात्मा को सम्बोधित करते हुए कवि कमल के प्रतीक का प्रयोग करता है—

कि दीर्घदीर्घेषु गुणेषु पद्म सितेष्ववच्छादनकारणं ते।
अस्त्येव, तान्पश्यति चेदनार्या त्रस्तेव लक्ष्मीर्न पदं विधत्ते॥

(भ०श०, २५)

अरे कमल! तुमने अपने श्वेत लम्बे लम्बे तन्तुओं को क्यों छुपा रखा है? कोई कारण तो अवश्य है। हाँ है, यदि दुष्टा लक्ष्मी इन्हें देख ले तो डर के मारे यहाँ कदम न रखे।

भल्लट ऐसे व्यक्तियों को धिक्कारता है जो निरन्तर निरादर सहते हुए भी अयोग्य स्वामी की सेवा किये जा रहे हैं। भ्रमर और हाथी के प्रतीकों के माध्यम से और श्लेषयुक्त विशेषणों का प्रयोग करते हुए यह कहता है—

सोऽपूर्वो रसनाविपर्ययविधिस्तत्कर्णयोश्चापलं
दृष्टिः सा मदविस्मृतस्वपरदिक् किं भूयसोक्तेन वा।
पूर्वं निश्चितवानसि भ्रमर हे यद् वारणोऽद्याप्यसा-
वन्तःशून्यकरो निषेव्यत इति भ्रातः क एष ग्रहः॥

(भ०श०, १६)

अत्याचारी शासक के शासन में राष्ट्र की भावी दुर्गति की कल्पना से सिहर उठता हुआ कवि शिकारी के प्रतीक के माध्यम से कहता है—

मृत्योरास्यमिवाततं धनुरिदं चाशीविषाभाः शराः
शिक्षा सापि जितार्जुनप्रभृतिका सर्वाङ्गलग्ना गतिः।
अन्तःक्रौर्यमहो शठस्य मधुरं हा हारि गेयं मुखे
व्याधस्यास्य यथा भविष्यति तथा मन्ये वनं निर्मृगम्॥

(भ०श०, ६४)

मौत के खुले मुँह सा यह इसका धनुष, तेज ज़हर सने ये इसके बाण, अर्जुन को मात करने वाला इसका हुनर, सारे अङ्गों की यह चुस्ती, दिल में जुल्म और अधरों पर मीठे मीठे गीत, बस जंगल का अब क्या बचा रहेगा?

दिल पर कैसी करारी चोट करने वाला प्रयोग है ? जंगल की किस्मत की बागडोर होठों पर चाशनियों से भरे तराने और दिल में जुल्म की छुरियाँ लिये शिकारी के हाथ में जा पड़ी है ? चहकते पक्षियों, उछलते कूदते हरिणों तथा अन्य पशुओं से भरा यह जंगल सूना हो जायेगा।

अन्याय की आँधी में धूलि को आसमान पर चढ़ता देख कवि पवन को उलाहना देते हुए कहता है—पवन ! यह तेरी कैसी चाल है जो लोगों के पैरों से कुचले जाने योग्य धूलि को तेजस्वियों के उपभोगयोग्य आकाश में ले जा रहे हो ? इसे उठाते हुए तुम लोगों की आँखों में धूल तो झोंक ही रहे हो, उसकी परवाह न सही पर अपनी देह पर जो मैल लगा ली है उसे कैसे हटाओगे ?

कोऽयं भ्रान्तिप्रकारस्तव पवन पदं लोकपादाहतानां
तेजस्विव्रातसेव्ये नभसि नयसि यत्पांसुपूरं प्रतिष्ठाम्।
अस्मिन्नुत्थाप्यमाने जननयनपथोपद्रवस्तावदास्ताम्
केनोपायेन साध्यो वपुषि कलुषतादोष एष त्वयैव॥
(भ०श०, ९५)

किसी परोपकारी एवं मनस्वी व्यक्ति के प्रति समाज के अन्याय का चित्रण पेड़ को कही इस अन्योक्ति द्वारा किया है। अरे भले वृक्ष ! तुम चौराहे पर क्यों जन्मे ? इतनी अधिक घनी छाया क्यों बनाई ? फल क्यों लगाए ? फल-युक्त होने पर विनम्र क्यों हुए ? अब अपने इन बुरे कर्मों का फल भोगो। लोग तुम्हारी टहनियों को खीचें मरोड़ें और तोड़ें—यह सब कष्ट सहते रहो।

किं जातोऽसि चतुष्पथे घनतरच्छायोऽसि किं छायया
युक्तश्चेत् फलितोऽसि किं फलभरैराढ्योऽपि किं सन्नतः।
हे सद्वृक्ष सहस्व सम्प्रति सखे शाखाशिखाकर्षण-
क्षोभामोटनभञ्जनानि जनतः स्वैरेव दुश्चेष्टितैः॥
(भ०श०, ३७)

इन अन्योक्तियों में भल्लट का राजनीति सम्बन्धी दृष्टिकोण स्पष्ट दिखाई देता है। वह शासक जिसके अपने मंत्रिमण्डल में भी फूट है और बाहर से शत्रु का आतंक बना रहता है, ऐसे शासक के गुण जल्दी ही नष्ट हो जाते हैं।

अन्तश्छिद्राणि भूयांसि कण्टका बहवो बहिः ।
कथं कमलनालस्य मा भूवन् भङ्गुरा गुणाः ।। (भ०श०, २४)

भीतर अनेक छिद्र हैं और बाहर बहुत से काँटे हैं, फिर भला कमलनाल के गुण क्षणभङ्गुर कैसे न हों ?

शासक को किसी प्रकार की कठिन से कठिन परिस्थितियों में पड़ कर भी राष्ट्र की सुरक्षा करनी चाहिए इस सिद्धान्त का प्रतिपादन पुरुषोत्तम विष्णु-विषयक एक अन्योक्ति में है—

पुंस्त्वादपि प्रविचलेद्यदि यद्यधोऽपि
यायाद् यदि प्रणयने न महानपि स्यात् ।
अभ्युद्धरेत्तदपि विश्वमितीदृशीयं
केनापि दिक् प्रकटिता पुरुषोत्तमेन ।।
(भ०श०, ७६)

इस उक्ति में विष्णु के मोहिनी अवतार तथा वामनावतार की ओर किए गये संकेत से राष्ट्रोद्धार में संलग्न शासक को यह उपदेश दिया गया है कि उसे राष्ट्ररक्षा के लिए बड़े से बड़े अपमान और निजी व्यक्तित्व के बलिदान के लिए तैयार रहना चाहिए ।

विप्रलम्भ शृङ्गार में पगे एक पद्य में विरहिणी का उलाहना बड़े मार्मिक ढंग से अभिव्यक्त हुआ है । सुगन्धित वायु और गरजते मेघों के साथ आकर वर्षाकाल ने उसके हृदय की पीड़ा जगा दी है । मोरों ने नाचना प्रारम्भ कर दिया है, बिजली चमक चमक कर उसका दिल दहला रही है । वियोगिनी नायिका को वायु, मयूर और मेघ से कोई शिकायत नहीं क्योंकि वे सब कठोर-हृदय प्राणी हैं । नारी की व्यथा नहीं पहचानते । पर शिकायत तो इस विद्युत् से है जो उसकी भाँति नारी होती हुई भी निर्दयता का व्यवहार कर रही है । उसे तो कोमलहृदया नारी होने के नाते पतिवियुक्ता के प्रति सहानुभूति दिखानी चाहिए थी । कितना चुभता हुआ उलाहना है ।

वाता वान्तु कदम्बरेणुबहला नृत्यन्तु सर्पद्विषः
सोत्साहा नवतोयदानगुरवे मुञ्चन्तु नादं घनाः ।
मग्नां कान्तवियोगदुःखदहने मां वीक्ष्य दीनाननां
विद्युत् स्फुरसि त्वमप्यकरुणे ! स्त्रीत्वेऽपि तुल्ये सति ।।
(भ०श०, ९७)

## ६. कश्मीरी मुक्तकों की परम्परा

१. **भल्लटशतक :** कश्मीर के मुक्तकों में प्रथम और प्रधान मुक्तक ***भल्लटशतक*** है। भल्लट ने अपने मुक्तको में विशेष रूप से अप्रस्तुतप्रशंसा को अपनाया है किन्तु कहीं कहीं उन्होंने शृङ्गार, भावध्वनि तथा विविध अलङ्कारों से अपनी कविता को चमत्कारक्षम बनाया है। उदीयमान सूर्य का वर्णन इस प्रकार किया जा रहा है :

युष्माकमम्बरमणेः प्रथमे मयूखा-
स्ते मङ्गलं विदधतूदयरागभाजः।
कुर्वन्ति ये दिवसजन्ममहोत्सवेषु
सिन्दूरपाटलमुखीरिव दिक्पुरन्ध्रीः ॥ (भ०श०, २)

***भल्लटशतक*** के अन्यापदेश मुक्तकों के सम्बन्ध में ऊपर लिखा जा चुका है।

२. **अन्योक्तिमुक्तालता :** यह मुक्तक काव्य महाकवि शम्भु की रचना है। ये कश्मीर के प्रसिद्ध राजा हर्षदेव के सभाकवि थे जिसका शासन काल १०८९ ई० से ११०१ ई० तक था। श्रीकण्ठ के यशस्वी रचयिता महाकवि मङ्ख ने शम्भु को महाकवि के रूप में तथा उसके पुत्र आनन्द को विविधशास्त्रों का ज्ञाता माना है।[1] शम्भु की अन्य रचना ***राजेन्द्रकर्णपूर*** है जो मुक्तक न होकर राजा हर्ष की प्रशंसा में लिखा स्तुतिकाव्य है। ***अन्योक्तिमुक्तालता*** की १०८ अन्योक्तियाँ विभिन्न क्षेत्रों से ली गई हैं और कई मार्मिक तथ्यों का उद्घाटन करती हैं। महाकवि शम्भु के मन में जहाँ अपने समय की कविता के कटु आलोचकों के प्रति आक्रोश है वहाँ सत्कार्यों में अपने धन को न खर्च करने वाले वैभवशाली व्यक्तियों के लिए निरादर की भावना है।

किसी विद्वत्सभा में मूर्ख को सम्मानित होते देख कर कवि आश्रयदाता को जतलाना चाहता है कि जिस सभा में नाना विद्याओं और कलाओं की सुगन्धि बिखेरने वाले पण्डित शोभा देते हैं वहाँ निर्गन्ध जडबुद्धि को प्रधान पद देना समुचित नहीं होता। किसी भी क्षेत्र में चाहे वह राजनीति का हो या प्रशासन का, धर्म का हो या शिक्षा का, अनुपयुक्त व्यक्ति को दी गई

---

1. अशेषभिषगग्रण्यं शरण्यं शास्त्रपद्धतेः।
ववन्देऽथ तमानन्दं सुतं शम्भुमहाकवेः॥ —श्रीकण्ठचरित, २५, ९७

प्रधानता सारी व्यवस्था का सौन्दर्य बिगाड़ देती है। हार गूंथने वाले माली के प्रति कही इस अन्योक्ति में यही भाव ध्वनित होता है—

उत्फुल्लैर्बकुलैर्लवङ्गमुकुलैः शेफालिकाकुड्मलै-
र्नीलाम्भोजकुलैस्तथा विचकिलैः क्रान्तं च कान्तं च यत् ।
तस्मिन् सौरभधाम्नि दाम्नि किमिदं सौगन्ध्यवन्ध्यं मुधा
मध्ये मुग्ध कुसुम्भमुम्भसि भवेन्नैवैष युक्तः क्रमः ।।

(अ०मु०, ५)

सौरभ का आगार जो हार खिले हुए मौलसिरी के फूलों से, लवङ्ग की कलियों से, शेफालिका के मुकुलों से नीलकमलों से और विचकिल फूलों से गूंथा शोभा दे रहा है, उस के बीचों बीच, अरे भोले, यह निर्गन्ध कुसुम्भ क्यों गूंथ रहे हो ? यह तो ठीक रीत नहीं !

असहृदयों के बीच फंसे कविहृदय की वेदना मौलसिरी की छोटी सी बेल की अन्योक्ति में फूट पड़ी है। मौलसिरी पर अल्पवयस्का नायिका के व्यवहार का आरोप करते हुए कवि कहता है—

केनात्र कर्कशकरीरवनान्तराले
बाले बलाद् बकुलकन्दलि रोपितासि ।
यत्राप्नुयु र्मधुलिहस्तव कोमलानि
नो कुड्मलानि न दलानि न कन्दलानि ।।

(अ०मु०, ७)

अरी भोली मौलसिरी की बेल ! तुम्हें किसने जबर्दस्ती इन कठोर कंटीले करीर के पेड़ों के जंगल के बीच लगा दिया है ? तुम्हारी कोमल कलियों, पत्तों तथा अंकुरों तक भँवरे नहीं पहुँच पाते। मौलसिरी के सुकुमार नन्हें-नन्हें नक्षत्राकार फूलों की मादक सुगन्धि भंवरों को मुग्ध कर देने वाली होती है, परन्तु पत्तों रहित काँटेदार करीर के जंगलों में खिलते हुए उन फूलों का मूल्य कौन पहचान पाता है। प्रशंसा और अनुराग की प्यास हृदय में लिए वे फूल कहीं काँटों में गिर कर मुरझा जाते हैं। असहृदय अपरिचितों की भीड़ में अपने को अकेला पाते हुए कवि की घुटन मौलसिरी के वर्णन के माध्यम से कितने उग्र रूप में प्रकट हुई है।

सहानुभूतिशून्य ईर्ष्यालु आलोचकों को सुनाते हुए कवि की ऊँट के प्रति उक्ति है—

उत्कण्ठाकुलमस्तु कण्टककुले सञ्जायतां ते मनः
सानन्दं पिचुमन्दकन्दलदलास्वादेषु का वा क्षतिः ।
एतत् किं नु तव क्रमेलक कथङ्कारं सहे दुःसहं
तस्मिन् पुण्ड्रककन्दलीकिसलये येनासि निन्दापरः ॥
(अ०मु०, १८)

यदि तेरा मन कांटों के समूह को पाने और नीम के पत्तों को खाने से आनन्दित होता है तो होता रहे, इसमें क्या हानि है ? परन्तु हे ऊँट ! मैं तेरी यह धृष्टता कैसे सहन कर लूं जो तू मीठे गन्ने की पोरियों की निन्दा करने में लगा है ?

आलोचकों के शिकार किसी कवि के प्रति सान्त्वना भरे शब्द पौंडे (गन्ने) के माध्यम से कहे हैं—

धत्ते कीरवधूरदच्छदसुधामाधुर्यमुद्रां रसो
येषां सा परिपाकसम्पदपि च क्षौद्रद्रवद्रोहिणी ।
तेषां पुण्ड्रककाण्ड पाण्डिमजुषां त्वत्पर्वणां चर्वणां
किं मुग्धाः करभा मुधैव विरसा विन्दन्ति निन्दन्ति च ॥
(अ०मु०, ८)

हे गन्ने ! तुम्हारी जिन पोरियों का रस कश्मीर देश की सुन्दर रमणियों के अधरों की मधुर छाप लिये है और जिसका पका हुआ गुड़ शहद को भी मात करता है, उन सफेद पोरियों के आस्वाद को ये अरसिक ऊँट व्यर्थ ही प्राप्त करते हैं और व्यर्थ ही उनकी निन्दा करते हैं ।

वर्तमान की कटुता से सन्त्रस्त कवि सुन्दर अतीत की स्मृतियों को कुरेदता हुआ भ्रमर को लक्ष्य करके कहता है—

याच्यस्ते खदिरः करीरविटपः सेव्योऽपि किं कुर्महे
मार्गः सङ्गत एष ते खरतरुर्यद्भूरवो मारव ।
तन्मल्लीमुकुलं तदुत्पलकुलं सा यूथिकावीथिका
चङ्गं तच्च लवङ्गमङ्ग भवतो हा भृङ्ग दूरं गतम् ॥
(अ०मु०, ३३)

रे सुन्दर भंवरे ! अब तुम्हें खैर के पेड़ से ही याचना करनी है और करीर के पेड़ की सेवा करनी है । हम क्या करें ? अब तुम्हारे लिए यह कांटेदार वृक्षों से भरा रेगिस्तानी रास्ता ही उपयुक्त है । वह मल्लिका की कली,

नील कमलों का वह समूह, जूही की वह क्यारी और वह सुन्दर लवङ्गलता सब के सब दूर चले गये हैं।

निराशा भरे विपरीत वातावरण में जीवन की तुलना में मृत्यु ही श्रेयस्कर लगने लगती है। जब कभी कवि अपने को चारों ओर से स्वार्थ, घृणा, उपेक्षा तथा अपमान से घिरा पाता है तो उसकी लेखनी सौन्दर्य की सृष्टि नहीं कर पाती। उसकी आत्मा मृत्यु के आलिङ्गन को चाहने लगती है। इसी भाव की अभिव्यक्ति लवङ्ग को कही गई इस उक्ति में है—

कुञ्जे कोरकितं करीरतरुभि र्द्रेक्काभिरुन्मुद्रितं
यस्मिन्नङ्कुरितं करञ्जविटपैरुन्मीलितं पीलुभिः।
तस्मिन् पल्लवितोऽसि किं वहसि किं कान्तामनोवागुरा-
भङ्गीमङ्ग लवङ्ग भङ्गमगमः किं नासि कोऽयं क्रमः॥
(अ०मु०, ४३)

हे लवङ्ग, जिस कुञ्ज में करीर के पेड़ पनप रहे हैं, जहाँ द्रेक के पेड़ खिल रहे हैं, जहाँ करील के झाड़ों के अंकुर फूट रहे हैं और पीलू विकसित हो रहे हैं, वहाँ तुम व्यर्थ क्यों खिल रहे हो? क्यों व्यर्थ ही रमणियों के मनों को बाँधने वाली अदायें दिखा रहे हो? तुम टूट ही क्यों नहीं गये? यह कैसी रीत है?

परोपकार से नितान्त विमुख प्रचुर धन सम्पन्न व्यक्ति को उलाहना देते हुए कवि समुद्र के बहाने कहता है—

नीरं नीरसमस्तु कौपमिति तत्पाथो वरं मारवं
कासाराम्बु तदस्तु वा परिमितं तद्वाऽस्तु वापीपयः।
पाने मज्जनकर्मनर्मणि तथा बाह्यैरलं वारिधे
कल्लोलावलिहारिभिस्तव नभः सञ्चारिभिर्वारिभिः॥
(अ०मु०, ५७)

हे समुद्र! तुम्हारी आकाश तक उठने वाली लहरों का क्या करें जिनका पानी न पीने के काम आता है और न नहाने के। तुम्हारे पानियों से कूएँ का नीरस जल ही भला है और छोटे तलैया तथा बावली का उथला पानी ही अच्छा है।

शम्भु की कई अन्योक्तियाँ शृङ्गार का पुट लिए अपनी प्रियतमा की

स्मृति में खोए एक प्रेमी की स्थिति का अंकन भ्रमरान्योक्ति में इस प्रकार हुआ है—

नानन्दं मुचुकुन्दकुड्मलकुले नो केतके कौतुकं
नोत्फुल्ले कुमुदे मदं न कुटजे कौटुम्ब्यमालम्बते ।
चोलीदन्तचतुष्किकाशुचिरुचिस्मेरां स्मरन् मालतीं
किं त्वास्ते तरुकोटिकोटरकुटीबद्धास्पदः षट्पदः ॥
(अ०मु०, ३०)

संसार भर के फूलों से विमुख हुआ केवल मालती की मुसकान को याद करता हुआ वृक्ष की कोटर कुटीर में चुपचाप बैठा भ्रमर वियोगी सच्चे प्रेमी का मार्मिक प्रतीक है ।

३-४. **चतुर्वर्गसंग्रह** एवं **चारुचर्या** : ग्यारहवीं शती के उत्तरार्ध में हुए क्षेमेन्द्र के प्रकाशित ग्रन्थों में ***चतुर्वर्गसंग्रह*** तथा ***चारुचर्या*** नीतिपरक मुक्तक काव्य हैं । ***चतुर्वर्गसंग्रह*** के चार परिच्छेदों में क्रमशः धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष विषयक पद्य हैं । प्रथम परिच्छेद के २७ पद्यों में कवि ने धर्म के विभिन्न अंगों—सत्य, अहिंसा, पवित्रता, दान, शान्ति, वैराग्य आदि पर प्रकाश डाला है । आडम्बरहीन जीवन बिताने पर बल देते हुए कहा है—

तप्तैस्तीव्रव्रतैः किं विकसति करुणास्यन्दिनी यद्यहिंसा
किं दूरैस्तीर्थसारैर्यदि शमविमलं मानसं सत्यपूतम् ।
यत्नादन्योपकारे प्रसरति यदि धीर्दानपुण्यैः किमन्यैः
किं मोक्षोपाययोगैर्यदि शुचिमनसामच्युते भक्तिरस्ति ॥
(च०सं०, १,२७)

मनुष्य में यदि करुणा प्रवाहित करने वाली अहिंसा है तो उसे तीव्रतपों से क्या ? यदि शान्ति से निर्मल हुआ मन सत्यपूत है तो दूर दूर के तीर्थों से क्या वास्ता ? यदि बुद्धि परोपकाररत है तो दिखावे के दानपुण्यों से क्या ? यदि पवित्र मन वालों की अच्युत (विष्णु) में दृढ़ भक्ति है तो मोक्ष के अन्य उपायों से क्या ?

द्वितीय परिच्छेद के २५ पद्यों में धन के महत्त्व का प्रतिपादन तथा उसकी वृद्धि और रक्षा के उपायों का वर्णन है । जीवन के कटु सत्य को कितनी स्पष्टता से बताया है—

तावद्धर्मकथा मनोभवरुचिर्मोक्षस्पृहा जायते
यावत्तृप्तिसुखोदयेन न जनः क्षुत्क्षामकुक्षिः क्षणम् ।
प्राप्ते भोजनचिन्तनस्य समये वित्तं निमित्तं विना
धर्मे कस्य धियः स्मरं स्मरति कः केनेक्ष्यते मोक्षभूः ॥

(च०स०, २,२४)

धर्म की कथाएँ, काम में रुचि और मुक्ति की चाह तभी होती हैं जब मनुष्य का पेट भरा हो । गाँठ में पैसा न होने पर भोजन की चिन्ता लगी हो तो कुछ और नहीं सूझता ।

तृतीय परिच्छेद में कामप्रशंसा के प्रसंग में नारी के सौन्दर्य का, प्रियजन के विरह की पीड़ा का तथा मिलन की घड़ियों के हर्षातिरेक का अंकन है । जो नारी संयोगावस्था में आनन्दसन्दोह है वही विरहावस्था में दुःखजनिका हो जाती है—

कुवलयमयी लोलापाङ्गे तरङ्गमयी भ्रुवोः
शशिशतमयी वक्त्रे गात्रे मृणाललतामयी ।
मलयजमयी स्पर्शे तन्वी तुषारमयी स्मिते
दिशति विषमं स्मृत्या तापं किमग्निमयीव सा ॥

(च०स०, ३,७)

यह क्या बात है कि वही प्रिया जिसके चञ्चल नयन नीलकमल से हैं, भौहें तरङ्गों सी, मुख सौ चन्द्रों के समान और गात्र मृणाललता की तरह है और जिसका स्पर्श चन्दन की तरह और मुस्कान हिमकणों की तरह शीतल है वही प्रिया विरह में क्यों अग्निमयी सी हो जाती है और उसकी याद भी विषम ताप को उत्पन्न करने लगती है ?

प्रियमिलन के अवसर पर हर्षविभोर नायिका की चेष्टायें देखते ही बनती हैं :

समायाते पत्यौ बहुतरदिनप्राप्यपदवीं
समुल्लङ्घ्याविघ्नागमनचतुरं चारुनयना ।
स्वयं हर्षोद्वाष्पा हरति तुरगस्यादरवती
रजः स्कन्धालीनं निजवसनकोणावहननैः ॥

(च०स०, ३,१८)

पति बहुत दिनों बाद घर लौटा है। उसे देखते ही सुनयना गृहिणी की आँखों में हर्ष के आँसू भर आये हैं। भावविभोर होकर वह अपने आँचल से उस घोड़े के गले की धूल झाड़ने लगती है जो उसके प्रिय को घर तक ले आया है। प्रेमातिरेक का कैसा स्वाभाविक अङ्कन है।

अन्तिम परिच्छेद में सांसारिक वस्तुओं की क्षणभंगुरता और वैराग्य की महत्ता का प्रतिपादन है। कवि कहता है—

न कस्य कुर्वन्ति शमोपदेशं स्वप्नोपमानि प्रियसङ्गतानि।
जरानिपीतानि च यौवनानि कृतान्तदष्टानि च जीवितानि॥
(च०स०, ४)

अनुष्टुप् छन्द में रचित *चारुचर्या* के १०१ पद्यों में दैनिक सद्व्यवहार की बातों की चर्चा है। प्रत्येक पद्य की प्रथम पंक्ति में उपदेशात्मक उक्ति है तथा दूसरी पंक्ति उसी उक्ति के समर्थन में किसी प्रसिद्ध घटना की ओर संकेत करती है। निम्न श्लोकों में अश्वत्थामा, धृतराष्ट्र और जनमेजय के नाम लिये गये है—

कुर्याद् वियोगदुःखेषु धैर्यमुत्सृज्य दीनताम्।
अश्वत्थामवधं श्रुत्वा द्रोणो गतधृतिर्हतः॥ (चा०च०, ४०)

न पुत्रायत्तमैश्वर्यं कार्यमार्यैः कदाचन।
पुत्रार्पितप्रभुत्वोऽभूद धृतराष्ट्रस्तृणोपमः॥ (चा०च०, ८०)

ईर्ष्या कलहमूलं स्यात् क्षमा मूलं हि सम्पदाम्।
ईर्ष्यादोषाद् विप्रशापमवाप जनमेजयः॥ (चा०च०, १२)

५. **चौरपञ्चाशिका :** दक्षिण देश के चालुक्य वंश के अन्तिम शासक सोमेश्वर चतुर्थ (११८२ ई०) के सभाकवि बिल्हण ने *चौरपञ्चाशिका* मुक्तक लिखा है। यह विशुद्ध रूप से शृङ्गारमुक्तक है और इसके सभी श्लोक 'अद्यापि' पद से प्रारम्भ होते हैं। पद्यों की सरलता, प्रवाह, सङ्गीत तथा ऐन्द्रियकता प्रभावोत्पादक हैं। विरह की सूचनामात्र से विषण्ण होने वाली नायिका के अवसाद का स्मरण नायक को शोकातुर कर रहा है—

अद्यापि तां गमनमित्युदितं मदीयं
श्रुत्वैव भीरुहरिणीमिव चञ्चलाक्षीम्।
वाचा स्खलद्विगलदश्रुजलाकुलाक्षीं
सञ्चिन्तयमि गुरुशोकविनम्रवक्त्राम्॥ (चौ०प०, २८)

प्रियतम की विदाई की घड़ी आ पहुँची है, यह सुनते ही प्रेमिका की आँखें डरी हुई हरिणी की तरह चञ्चल हो उठीं, वाणी लड़खड़ा उठी, आँसू बहने लगे और तभी उसने भारी शोक से मुख नीचा कर लिया।

नायक ने जिस राजपुत्री को अपने हृदय में स्थान दिया है उसे वह स्वर्ग के गन्धर्व, यक्षादि की कन्या समझ लेता है—

अद्यापि तां नृपतिशेखरराजपुत्रीं
सम्पूर्णयौवनमदालसघूर्णनेत्राम्।
गन्धर्वयक्षसुरकिन्नरनागकन्यां
स्वर्गादहो निपतितामिव चिन्तयामि ॥
(चौ०प०, ४५)

*चौरपञ्चाशिका* के परिशिष्ट में उपलब्ध इस श्लोक में प्रेमिका को प्राप्त करने के प्रयास में नायक को अपने प्राणों के चले जाने का भी भय नहीं है—

भवत्कृते खञ्जनमञ्जुलाक्षि
शिरो मदीयं यदि यातु यातु।
दशाननेनापि दशाननानि
नीतानि नाशं जनकात्मजार्थम् ॥
(चौ०प०, परिशिष्ट ३)

*बिल्हणपञ्चाशिका* अथवा *चौरपञ्चाशिका* के उत्तर में लिखा *बिल्हणपञ्चाशत्प्रत्युत्तर* अथवा *नरेन्द्रतनयासञ्जल्पित* नाम से परिशिष्ट मिलता है। यहाँ कव्वाली की उत्तर प्रत्युत्तर की शैली में नायिका की ओर से कहा गया है—हे सखी ! मैं वासगृह में उस छलिया के साथ बिताये प्रेमपगे क्षणों को याद कर रही हूँ—

अद्यापि तेन कितवेन गृहीतवस्त्रा
शय्यानिवेशभवनं सखि नीयमाना।
प्रेमार्द्ररुद्धवचनानि मुहुः सृजन्ती
चात्मानमप्रतिमलब्धरसं स्मरामि ॥
(चौ०प०, परिशिष्ट २)

*चौरपञ्चाशिका* के कश्मीरी पाठ के अन्तिम पद्यों में कवि प्रिया के विरह को मिलन से बहुमूल्य मानता है क्योंकि मिलन में तो वह एक दिखाई

देती है पर उसके विरह में सारा विश्व ही प्रियामय प्रतीत होता है। यह रागात्मकता की चरम सीमा है।

प्रासादे सा पथि पथि च सा पृष्ठतः सा पुरः सा।
पर्यङ्के सा दिशि दिशि च सा नास्ति तद्वियोगातुरस्य ।।
देहान्तः सा बहिरपि च सा नास्ति दृश्यं द्वितीयं।
सा सा सा सा त्रिभुवनगता तन्मयं विश्वमेतत् ।।
संगमविरहवितर्के वरमिह विरहो न संगमस्तस्याः।
सङ्गे सैव तथैका त्रिभुवनमपि तन्मयं विरहे ।।[1]

६. **शान्तिशतक** : नीति और भक्ति के बीच झूलता हुआ एक अन्य मुक्तककाव्य कश्मीरी कवि शिल्हण या सिल्हण (१३वीं शताब्दी) का *शान्तिशतक* है। यह काव्य भर्तृहरि के *वैराग्यशतक* के अनुकरण पर रचा गया प्रतीत होता है। जीवानन्द विद्यासागर सम्पादित संस्करण में १०१ पद्य हैं जिनमें से सात पद्य भर्तृहरि के *वैराग्यशतक* से लगभग अक्षरशः मिलते हैं। कुछ अन्य में भावसाम्य है। १२०२ ईसवी में श्रीधरदास द्वारा सम्पादित *सदुक्तिकर्णामृत* में शिल्हण को कश्मीरी कवि कहा गया है और *शान्तिशतक* के पद्य भी उद्धृत किये गये हैं। स्पष्ट है कि शिल्हण भर्तृहरि के बाद और श्रीधरदास से पूर्व हुए होंगे। कल्हण की *राजतरङ्गिणी* में शिल्हण का उल्लेख नहीं मिलता। हो सकता है शिल्हण कल्हण के बाद हुए हों या फिर कवि के कश्मीर से वाहर चले जाने से उस की चर्चा का प्रसंग न आया हो। इस शतक के अधिकांश हस्तलेख बंगाल से प्राप्त हुए हैं। एक हस्तलेख ही जम्मू के श्रीरणवीर संस्कृत अनुसंधान संस्थान में सुरक्षित है।

*शान्तिशतक* के पद्य परितापोपशम, विवेकोदय, कर्त्तव्योपदेश तथा ब्रह्मप्राप्तिनामक चार परिच्छेदों में विभाजित हैं। शतक के प्रारम्भ में कर्मों की महिमा बताई गई है—

नमस्यामो देवान् ननु हतविधेस्तेऽपि वशगा
विधिर्वन्द्यः सोऽपि प्रतिनियतकर्मैकफलदः।
फलं कर्मायत्तं किममरगणैः किञ्च विधिना
नमस्तत् कर्मभ्यो विधिरपि न येभ्यः प्रभवति ।।
(शा०श०,१)

1. चौ० प० कश्मीरी पाठ अन्तिम पद्य।

हम देवताओं को तो नमस्कार कर लेते किन्तु देवता लोग भी विधाता के अधीन हैं और विधाता भी हमारे कर्मों का ही फल दे सकता है। अतः कर्मों को ही नमस्कार है जिनपर विधाता का वश नहीं चलता।

कवि इस बात पर दुःख प्रकट करता है कि संसार के लोग प्रभुभक्ति का मार्ग नहीं अपनाते जिसमें आनन्द ही आनन्द है—

नाथे श्रीपुरुषोत्तमे त्रिजगतामेकाधिपे चेतसा
सेव्ये स्वस्य पदस्य दातरि सुरे नारायणे तिष्ठति।
यं कञ्चित् पुरुषाधमं कतिपयग्रामेशमल्पार्थदं
सेवायै मृगयामहे नरमहो मूढा वराका वयम्।

(शा०श०, ११)

आश्चर्य है, हम बेचारे भी कितने मूर्ख हैं। तीनों लोकों के स्वामी भगवान् विष्णु मानसिक सेवामात्र से ही भक्त को अपना परम पद देने को तैयार रहते हैं। ऐसे प्रभु के रहते हुए भी हम जिस किसी सामान्य जन की सेवा के लिए लालायित रहते हैं जो हमें तनिक सा टुकड़ा भी डाल देता है।

वन में स्वतन्त्र विचरते हुए निश्चिन्त मृग को सम्बोधित करते हुए कवि कहता है—

यद्वक्त्रं मुहुरीक्षसे न धनिनां ब्रूषे न चाटुं मृषा
नैषां गर्वगिरः शृणोषि न पुनः प्रत्याशया धावसि।
काले बालतृणानि खादसि सुखं निद्रासि निद्रागमे
तन्मे ब्रूहि कुरङ्ग ! कुत्र भवता किं नाम तप्तं तपः॥

(शा०श०,१४)

हे मृग ! तुमने कहाँ कौनसा तप तपा है जो तुम तृण खाकर सुख की नींद सोते हो और तुम्हें धनियों की खुशामद करने की नौबत नहीं आती।

अन्तिम अवस्था में भी इस संसार का मोह न छोड़ने वाले वृद्ध के प्रति कवि कहता है—

अग्रे कस्यचिदस्ति कञ्चिदमितः केनापि पृष्ठे कृतः
संसारः शिशुभावयौवनजराभावावतारादयम्।
बालस्तं बहु मन्यतामसुलभं प्राप्तं युवा सेवतां
वृद्धस्त्वं विषयाद् बहिष्कृत इव व्यावृत्य किं पश्यसि॥

(शा०श०)

यह संसार, बचपन, जवानी और बुढ़ापे के रूप में किसी के आगे है, किसी के इर्द गिर्द फैला है और किसी के पीछे छूट गया है। शिशु के लिये सुलभ नहीं वह उसे आदर दे, युवक को मिला है तो उसे भोगे पर हे वृद्ध ! विषयों से बाहर धकेले जाकर भी तुम क्यों मुड़ मुड़ कर पीछे देख रहे हो ?

मुक्तक काव्यों का एक अन्य वर्ग स्तोत्रमुक्तक काव्यों का है जिनमें किसी न किसी इष्टदेव की स्तुति मिलती है।[1] आनन्दवर्धन का ***देवीशतक***, कल्हण का ***अर्धनारीश्वरस्तोत्र***, सर्वज्ञमित्र का ***स्रग्धरास्तोत्र***, लोष्टक का ***दीनाक्रन्दनस्तोत्र***, अवतार का ***ईश्वरशतक*** इसी कोटि में आते हैं। ***देवीशतक*** में चित्रबन्धों से अलंकृत शैली में पार्वती की स्तुति के पद्य हैं। कल्हण के ***अर्धनारीश्वर स्तोत्र*** में शार्दूलविक्रीडित छन्द में रचित 18 पद्य हैं। ***स्रग्धरास्तोत्र*** में स्रग्धरा छन्द में रचित 31 पद्यों में तारादेवी की स्तुति की गई है। अवतार का ***ईश्वरशतक*** आलङ्कारिक शैली में रचित शिवस्तुति के पद्यों का संग्रह है। अनेक प्रकार के यमक, अनुप्रास आदि शब्दालङ्कारों तथा अनेकविध चित्रबन्धों से ***ईश्वरशतक*** और ***देवीशतक*** की शैली दुरूह हो गई है। यह दुरूहता एवं कृत्रिमता निम्नलिखित श्लोकों में देखी जा सकती है—

रक्षावतारं गम्भीरं भवमुग्रं हरेश्वर।
नय नीतिगुणं तं तु ममताप्रियतामिमाम् ॥ (ई०श०, २)

रसारसा सारसार सारसाररसारसा।
रसा रसासारसारसारसाररसारसा ॥ (ई०श०, ७१)

महदे सुरसं धम्मे तमवसमासङ्गमागमाहरणे।
हरबहुसरणं तं चित्तमोहमवसरउ उमे सहसा ॥ (ई०श०७६)
(संस्कृतमहाराष्ट्रभाषाश्लेषः)

इस अलङ्कृत शैली से भिन्न शैली में रचित एक स्तोत्र लोष्टक का ***दीनाक्रन्दनस्तोत्र*** है। काव्यसौन्दर्य की दृष्टि से अधिक महत्त्वपूर्ण न होने पर भी इसमें भक्त की दीनता और व्याकुलता का सुन्दर वर्णन है। 54 पद्यों के इस स्तोत्र में कवि कहीं शिव को उलाहना देता है तो कहीं अपनी दीनता की दुहाई देकर दुःखों से बचाने की प्रार्थना करता है—

---

1. इसी शैली के **स्तोत्रसमुच्चय** भाग १, अड्यार पुस्तकालय तथा अनुसन्धान संस्थान, अड्यार, मद्रास से 1969 ई० में प्रकाशित हुए हैं।

पूर्वं न चेद् विरचिता तव देव सेवा
तैनैव नैव दयसे श्रयतो ममार्तिम् ।
किं प्रागसंस्तुत इति प्रतिपन्नमूल-
च्छायं गतश्रमरुजं न तरुः करोति ॥ (दी०स्तो०,३५)

ठीक है मैंने पहले आपकी सेवा नहीं की। प्रभो, क्या इसी कारण मुझ दुःखी पर दया नहीं कर रहे हो ? क्या वृक्ष अपनी छाया तले आये जीव की थकान इसलिए दूर नहीं करता कि उसने उस वृक्ष की पहले प्रशंसा नहीं की ? कवि आगे चलकर अपनी कृपापात्रता जतलाते हुए कहता है कि मैं यदि पापी हूँ तो शंकर आप पाप नष्ट करने में निपुण हैं अतः मुझ पर दया अवश्य करो—

अहं पापी पापक्षपणनिपुणः शंकर भवा-
नहं भीतो भीताभयवितरणे ते व्यसनिता ।
अहं दीनो दीनोद्धरणविधिसज्जस्त्वमितर-
न्न जानेऽहं वक्तुं कुरु सकलशोच्ये मयि दयाम् ॥ (दी०स्तो०)

मैं यदि पापी हूँ तो हे शङ्कर, आप पाप नष्ट करने में निपुण हैं। आप सब दृष्टियों से शोचनीय मेरे ऊपर दया करें।

स्थानाभाव के कारण कश्मीर के कतिपय अन्य मुक्तकों के सम्बन्ध में विचार नहीं किया जा सका है।

**७. भल्लटशतक के प्रस्तुत संस्करण में प्रयुक्त हस्तलिखित प्रतियाँ**—मूल-श्लोकों तथा महेश्वरकृत संस्कृत टीका से समन्वित ***भल्लटशतक*** का सम्पादन करने के लिए निम्नलिखित हस्तलिखित प्रतिलिपियों का उपयोग किया गया है।

(१) **ह** प्रतिलिपि : क्योंकि ***भल्लटशतक*** की इस हस्तलिखित प्रतिलिपि में मूल श्लोक तथा संस्कृत टीका संयुक्त रूप से विद्यमान है, इसी कारण प्रस्तुत संस्करण के सम्पादनार्थ इसी प्रतिलिपि को आधारग्रन्थ के रूप में स्वीकार किया है। यह प्रतिलिपि पंजाब विश्वविद्यालय के विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोधसंस्थान पुस्तकालय, होशियारपुर के लालचन्द संग्रह में सुरक्षित है। इसकी हस्तलिखित प्रतिलिपि क्रम संख्या ३८०० है। यह मूलतः भूर्जपत्र पर मलयालम लिपि में लिखी गई है। इसमें पद्यसंख्या ९९ तक पद्य तथा टीका दोनों हैं। पद्यसंख्या १०० से १०५ तक श्लोक प्रतीकमात्र देकर टीका भाग

दिया हुआ है। ६६ से ८० पत्र किनारे से त्रुटित हैं। पत्र का आकार ६½'' × ¾'' है। प्रत्येक पृष्ठ पर ४ पंक्तियाँ तथा प्रत्येक पंक्ति में ३६ अक्षर हैं। इसकी साधारण अवस्था अच्छी नहीं है। पाठ शुद्ध तथा सुवाच्य है। कई स्थानों में छिद्र और रिक्त स्थान हैं। यह लगभग ३०० वर्ष प्राचीन प्रतीत होती है। कहीं भी लिपिकर्ता का नाम तथा समय नहीं बताया गया है। डा० वी० राघवन् ने इस हस्तलिखित प्रति का कोई उपयोग नहीं किया है। इसका प्रारम्भ 'कूटलूर मेलेटत्ते भल्लटशतकव्याख्यानम्' से होता है। इसका अर्थ है कि *भल्लटशतक* की इस टीका को रखने का स्थान कूटलूर मेलतम् का घर है। इसके तुरन्त बाद निम्नलिखित मंगल वचन हैं—

हरिः श्री गणपतये नमः। श्री गुरुभ्यो नमः।
अविघ्नमस्तु। श्रीसरस्वत्यै नमः। श्रीदुर्गायै नमः।।

टीका के अन्त की पंक्ति इस प्रकार है—

अगाधगर्ते निक्षिपति चेत्यर्थः। तत्र दुः। वस्तु व्यज्यते। इति श्रीमन्महेश्वरेण। ल + णाराध्य।

(२) **म**[1] प्रतिलिपि : यह जम्मू विश्वविद्यालय के विश्वविद्यालय पुस्तकालय के कश्मीर विभाग (प्रवेश सं० १५६७१८, २१५३/बी०/७७) में सुरक्षित है। इसमें पूरे आकार के २० पृष्ठ हैं। मद्रास से लाई गई यह प्रति मूलतः त्रिवेन्द्रम से उपलब्ध एक हस्तलिखित प्रति की प्रतिलिपि है। गवर्नमैन्ट ओरियन्टल मैन्यूस्क्रिप्ट्स लाइब्रेरी, मद्रास में यह प्रति (क्रमसंख्या डी० १२१०६) विद्यमान है। इसमें कुल ११० श्लोक तथा २० पृष्ठ हैं। इसका प्रारम्भ ।। श्रीः ।। भल्लटशतक और 'तां भवानीं' इस मंगलश्लोक से होता है तथा इति 'भल्लटशतकं समाप्तम्।' समाप्तञ्चेदम्।' इस रूप में पुष्पिका मिलती है।

*भल्लटशतक* की भूर्जपत्र की एक और प्रतिलिपि (डी० १२११०) ग्रन्थाकार रूप में उत्कीर्ण की गई है। यह गवर्नमैन्ट ओरियन्टल मैन्यूस्क्रिप्ट्स लाइब्रेरी, मद्रास में इसी प्रतिलिपि के साथ सुरक्षित है। परन्तु वह उपलब्ध नहीं हो सकी और इसी कारण इसका वतमान संस्करण में उपयोग नहीं हो सका। इसमें कुल श्लोक संख्या १०५ है।

(३) **म**[2] प्रतिलिपि : जम्मू विश्वविद्यालय के विश्वविद्यालयपुस्तकालय

में स्थित कश्मीरविभाग (प्रवेश सं० १५६७१६, २१५३/बी०/७७) में यह प्रति सुरक्षित है। गवर्नमैन्ट ओरियन्टल मैन्यूस्क्रिप्ट्स लाइब्रेरी, मद्रास में स्थित मूलतः मालाबार लिपि वाली हस्तलिखित प्रति सं० २६०७ से इस प्रतिलिपि को तैयार किया गया है। इस प्रति में केवल संस्कृत टीका भाग ही है जिसमें १०५ श्लोकों की व्याख्या की गई है। पूरे आकार के सफेद पृष्ठों की संख्या ६४ है। प्रतीत होता है कि मालाबार से उपलब्ध संस्कृत टीका भाग वाली इस प्रति को होशियारपुर की ह प्रति के गद्य भाग से तैयार किया गया है क्योंकि ६६ से ८० पत्र तक जो भाग ह प्रति के किनारे से त्रुटित है उस अंश का म² में अभाव है तथा स्थान खाली छोड़ा गया है। शेष टीका ह की तरह है। इसके आरम्भ में श्रीरस्तु। भल्लटशतकव्याख्या। हरिः। श्रीगणपतये नमः मंगलाचरण है तथा अन्त में अगाधे गर्ते निक्षिपति चेत्यर्थः। तत्र दुः। वस्तु व्यज्यते। इति श्रीमन्महेश्वरेण।

याद्दशं पुस्तकं द्दष्टं ताद्दशं लिखितं मया।
अबद्धं वा सुबद्धं वा मम दोषो न विद्यते॥

ओं तत् सत्।

(४) अ प्रतिलिपि : यह हस्तलिखित प्रति जम्मू विश्वविद्यालय के विश्वविद्यालयपुस्तकालय के कश्मीरविभाग (प्रविष्टि सं० १५६७२०, २१५३/बी०/७७) में विद्यमान है। इसमें बड़े आकार के २४ पृष्ठ हैं। इसे भूर्जपत्र की प्रति से सफेद पृष्ठों पर लिखवाकर मंगाया गया है। भूर्जपत्र पर मलयालम में लिखी हुई यह हस्तलिखित प्रति अड्यार लाइब्रेरी, अड्यार (सं० ४० सी० ८ सूचीपत्र ।। पृ० ८ बी०) में सुरक्षित है। इसमें १०८ श्लोक हैं। इसका प्रारम्भ श्रीः। भल्लटशतकम्। भल्लटः। तां भवानीं से होता है और अन्त में इति भल्लटशतकम् समाप्तम्। लिखा है।

(ङ) क प्रतिलिपि : *भल्लटशतक* का यह संस्करण सन् १८६६ में निर्णयसागर प्रैस, बम्बई में (काव्यमाला शृङ्खला का चतुर्थ गुच्छक) छपा था। इसमें इस बात का कोई संकेत नहीं है कि यह ग्रन्थ किस हस्तलिखित प्रति से तैयार किया गया है। प्रस्तुत भल्लटशतकीय संस्करण को तैयार करने में इस ग्रन्थ का उपयोग क प्रति के रूप में किया गया है। इसमें कुल १०८ श्लोक हैं। इसके प्रारम्भ के शब्द इस प्रकार हैं—महाकविभल्लटकृतम् भल्लटशतकम्। युष्माकमम्बरमणेः प्रथमे मयूखाः। पुष्पिका इस तरह है—इति रत्नत्रये भल्लटशतकम् समाप्तम्।

---

# INTRODUCTION

## 1. CONTRIBUTION OF KASHMIR TO SANSKRIT POETRY AND POETICS

The poets and rhetoricians of Kashmir have made a great contribution in the field of Sanskrit poetry and poetics. Endowed with a wonderful creative ability, they have created all sorts of *kāvyas*, i.e. *mahākāvyas*, *khaṇḍa-kāvyas*, *muktakakāvyas*, *aitihāsikakāvyas*, *nītikāvyas*, *stutikāvyas* etc. All the important schools of Indian poetics, namely *rasa*, *alaṅkāra*, *rīti*, *vakrokti*, *dhvani* and *aucitya* took birth and flourished in Kashmir. Sanskrit poetry loses much in quality and quantity if writings of Bhallaṭa, Kalhaṇa, Śambhu, Bilhaṇa, Jonarāja and Śrīvara are removed from it. Similarly, nothing significant remains of ancient Indian poetics without the works of rhetoricians like Bhāmaha, Vāmana, Udbhaṭa, Rudraṭa, Ānandavardhana, Abhinavagupta, Mahimabhaṭṭa, Mammaṭa and Kśemendra.

## 2. GENERAL CHARACTER OF *MUKTAKA*

"The ideal of literature as criticism of life is realized to the greatest extent in the special category of Sanskrit literature called the *anyāpadeśaśataka*. The *anyāpadeśaśataka* as a form of literature is a development from the *anyāpadeśa* in the *vākya*, that is the *alaṅkāra* of *aprastutapraśaṁsā* or *anyokti*. We are not at present able to fix the earliest writer who composed an *anyāpadeśa*. By the time of Ānandavardhana (middle of the ninth century) composing *anyāpadeśa* had become fashionable and we find Ānanda himself quoting some *anyāpadeśas* of others and one by himself in his *Dhvanyāloka*. But the earliest collection of such *anyāpadeśa* verses which has come to us is the *śataka* of poet Bhallaṭa, known as *Bhallaṭa Śataka*. After Bhallaṭa, the *anyāpadeśaśataka* became very popular and except in the case of a few, the productions became mechanical."[1]

---

1. *Annals of Shri Venkateshvara Oriental Institute*, Tirupati, Vol. I, 1940, Part I. V. Rahavan, *The Bhallaṭa Śataka*, p. 37 printed and published at Tirumalai Tirupati Devasthanam Press, Madras.

This *anyāpadeśa* poetry really fulfils life. A product of deep and poignant experience of the poet, it comes out when the poet's mind is full of thoughts which find no outlet otherwise. Taking recourse to suggestion, the poet delineates some images from nature or other spheres of life and suggests through them more effectively what would not have been expressed through direct statement of facts. *Bhallaṭa Śataka* is an evidence of this fact.

A real *muktaka* makes the reader plunge into the ocean of highest bliss after setting him free (मुक्त) from all other objects. While praising *muktakas* of Amaruka, Ānandavardhana has regarded them full of charm and sentiment. He says :

मुक्तकेषु हि प्रबन्धेष्विव रसबन्धाभिनिवेशिनः कवयो दृश्यन्ते यथा ह्यमरुकस्य कवे र्मुक्तकाः शृङ्गाररसस्यन्दिनः प्रबन्धायमानाः प्रसिद्धा एव ।[1]

Poets are seen to be intent on delineating sentiment in *muktakas* as in full-fledged literary works. Thus the *muktakas* of Amaruka are famous for their profusion in the erotic sentiment and are regarded as good as full-fledged works in point of charm. A few uninteresting verses can be easily tolerated in a *prabandhakāvya* without marring the beauty of the whole, because reader's curiosity about further development of the story induces him to move fast ignoring insignificant verses and his prior aquaintance with the characters of the work quickens his imagination for a quick grasp of the sense. In a *muktaka*, on the other hand, the attention is focussed on a single verse which shines out with all its merits and defects. *Muktaka* should invariably be charming and highly attractive.

### 3. DEFINITION AND TYPES OF *MUKTAKA*

A *muktaka* has been defined thus in *Agnipurāṇa* :

मुक्तकं श्लोक एवैकश्चमत्कारक्षम : सताम् ।[2]

*Muktaka* is an independent verse which is capable of producing miraculous effect on the noble minds. The words श्लोक एवैक: stress upon the independent character of *muktaka* which does

---

1. ध्वन्यालोक, 3.7, *Vṛtti*
2. अग्निपुराण, 337.36

